द्वारा शीबा की रानी के बारे में इतना ही अता-पता देती है और यहीं से जन्म लेती है 30 शताब्दियों से रहस्यमय बनी हुई उस औरत की कहानी, जिसे शीबा की रानी (Queen of Shiba) के नाम से जाना जाता है।

क्या बाईबल को आधार मान कर किसी घटना की ऐतिहासिक सत्यता को प्रामाणिक माना जा सकता है? दरअसल राजाओं की प्रथम पुस्तक में ईसा से दसवीं शताब्दी पूर्व की 40 वर्षीय अवधि के स्वर्णकाल की कहानी है। इसी में सोलामन के शासन की कथा भी शामिल है। अतः इस बात की पूरी संभावना है कि सोलामन की मृत्यु से कुछ समय बाद ही यह कहानी लिखी गई हो। यह इसकी ऐतिहासिक सत्यता का निकटतम प्रमाण है।

बाईबल के अनुसार जब शीबा की रानी इजराइल के राजा सोलामन से मिलने आई तो वह परम प्रतापी राजा हो चुका था। उसकी फौजें इयुफ्रेट्स (Euphrates) से सिनाई (Sinai) रेगिस्तान तक तथा लाल सागर से पामयारा (Palmyara) तक के मार्गों का नियंत्रण करती थीं। उस समय तक यरुशलम शहर तथा उसके मंदिर का निर्माण पूरा हो चुका था। रानी ने सोलामन को जो उपहार दिए उनसे लगता है कि वह व्यापार के उद्देश्य से भूमध्यसागर के लिए इजराइल के बंदरगाहों का प्रयोग करना चाहती थी ताकि उसके देश से सोलामन का वाणिज्यिक संबंध जुड़ सकें लेकिन यह सिर्फ अनुमान ही है।



मध्य युग का एक चित्र जिसमें सोलामन व शीबा की रानी की भेंट होते हुए चित्रित है।

सालोमन डविड क सबसे वड पुत्र तथा अपने सातल भाइ एडानीजाह (Adonijah) का वध करक इजराइल की गद्दी पर वठा था। सोलामन न एशिया आर अफ्रीका के वीच मे स्थित अपन दश की स्थिति का भरपूर फायदा उठाया। उसने 12 000 घुडसवारो तथा 1 400 लडाकू रथो स लस अपनी सेना द्वारा पहले शाति स्थापित की आर इजराइल क सभी कबीला पर अपना प्रभुत्व कायम किया तथा वाद म पडोसी राज्या स मित्रता करनी शुरू की। सोलामन न पडोसी राज्यो क राजाओ की पुत्रिया स विवाह किए। उसकी पहली पत्नी मिस्र क फराओ की बेटी थी

फोनशियन (Phonenician) लोगो की विकसित तकनीक की मदद लेकर सालामन न विशाल नावा की मदद से व्यापार किया। लेवनान की पहाडिया मे 10,000 दासा की मदद से लकडी कटवा कर तथा पत्थर उठवा कर यरुशलम के मदिर व शहर के निर्माण क लिए भेजे। उसके व्यापारिक पोत सोना, चादी, सगमरमर व कीमती पशु-धन कमा कर लाए। अरव व पूव से आए काफिला पर कर लगा कर बहुत-सा धन वसूला गया। इस तरह प्रति वष कइ-कइ टन की दर स साना सोलोमन न एकत्रित कर लिया। यह तमाम सोना यरुशलम मे जिहावा (Jehovah) के महान् मदिर की दीवारो पर चढवा दिया गया। सोलोमन स्वय सान स जडे हुए हाथीदात के बने सिहासन पर आसीन होता था तथा उसके सभी बर्तन तथा पीने के पात्र भी सोने के ही थे।

सोलोमन के इस राजसी वेभव की खबर उडते-उडते शीबा की रानी के पास भी पहुची। शीबा की रानी के चित्र इसाई मध्ययुगीन तथा यारोपीय पुनजागरण काल की चित्रकला मे दिखाई पडते हे। कभी रानी क रूप मे तो कभी जादूगरनी के रूप म इस रहस्यमय औरत को दिखाया जाता हे।

13वी शताब्दी मे डोर्मिनिसियन पादरी जोकोवस दि वोरागिन (Jacobus de voragine) द्वारा लिखित पुस्तक 'लीजेण्डा आरिया' (Legenda Aurea) म भी शीबा की रानी की सोलामन से मुलाकात का वर्णन मिलता हे। 19वी शताब्दी मे फ्रासीसी लेखक गुस्ताव फ्लोवट (Gustave Flaubert) की रचना 'टम्परशन ऑफ सेण्ट एथोनी' (Temptation of Saint Anthony) मे शीबा की रानी सत एथोनी को रेगिस्तान म वासना की दवी क रूप म लुभाने क लिए आती हे। यह रचना सन् 1874 मे लिख कर तयार हो गइ थी। एक अन्य फ्रासीसी लखक जरार्ड दि नर्वल (Gerard de Nerval) न इसी रानी को वाल्किस (Balkis) का नाम दिया और मध्य-पूर्व की यात्रा करन के वाद सन् 1851 म 'वॉयज एन आरिएट' (Voyage en Orient) मे सुवह की रानी के रूप मे वर्णित किया।

मुसलमानो के धार्मिक ग्रथ पवित्र कुरान मे वताया गया ह कि सोलोमन क राजदरवार मे शीबा की रानी को पत्रो के आदान-प्रदान के वाद वुलाया गया था। 'बुक ऑफ इस्थर' (Book of Esther) जैसी यहूदी पुस्तक के एक 'तारगुम

शनी (Targum Sheni) नामक अनवाद म बताया गया है कि शीवा की रानी सालामन स एस कमर म मिनी जिसका फश काच का था। रानी न समझा कि वहा पानी भरा हआ ह इसलिए उसन अपनी स्कट थाडी उपर उठा ली। जिसक कारण उसक पर दिखाइ पड गए जिन पर बाल उग हए थ। शीवा की रानी का असीरियायी (Assyrian) तथा बबीलानियन (Babylonian) किवदतिया म लागा का लभा नन वाली चडल क रूप म भी चित्रित किया जा चुका ह। इस तरह देखा जाए ता पता चलगा कि हजारा साल क मिथका लाककथाआ व साहित्यिक इतिहास म शीवा की रानी का रहस्यमय अस्तित्व कहीं न कहीं माजूद ही ह। मसलमाना की दतकथा क अनसार सालामन न शीवा की रानी स भी विवाह किया था। उसन रानी क रामयक्त शरीर म बाला का साफ करन की दवा का आविष्कार करवाया आर रानी का मसलमान बनाकर उसक साथ शादी कर ली। आधुनिक यग म यमन (Yaman) जान वाल पयटक मारिब की प्राचीन राजधानी शीबन (Ancient Sheban Capital of Marib) व चद्रमा क मदिर (Temple of the Moon) क खण्डहर जरूर दखत हैं। कहा जाता ह कि यही मदिर कभी बिल्कीस का महल था। बिल्कीस क नाम का प्रयाग शीवा की रानी क लिए ही किया जाता ह। 20वी शताब्दी पूव का रहस्य लागा का लभाता रहा ह। डब्ल्यू बी यीटस (W B Yeats) की कविताआ म शीवा की रानी क धर्म निरपक्ष (क्याकि उसका काइ धम नहीं था) तथा यान विषयक चरित्र का कन्द्र बनाया गया ह। अग्रजी क उपन्यासकार रूडयाड किपलिंग (Rudyard Kipling) की कहानी द बटरफ्लाइ दैट स्टम्प्ड (The Butterfly that stamped) म तथा जॉन डॉस पासास (John Dos Passos) क सन 1921 म प्रकाशित उपन्यास थ्री साल्जस (Three soldiers) म शीवा की रानी का वणन ह। सन् 1934 म युवा फ्रासीसी पत्रकार आद्र मालराक्स (Andre Malraux) न अपन परिस स्थित अखबार क कायालय म केबिल भजा कि दक्षिण अरबिया क रगिस्तान क उपर उडान भरत हुए उन्हा 20 मीनारा अथवा मदिरा का खड हुए दखा। मालराक्स न यह दश्य रूबल खाली (Rubal Khali) की उत्तरी सीमा पर दखा था लकिन उनके इस दाव की बाद मे पुष्टि नहीं हुई।

कुछ प्राचीन रचनाआ से पता चलता हे कि शीबा की राजधानी लाल सागर क किनार स्थित एक अरबी नगर म थी। जाहिर हे कि सालामन के बाद आने वाले पेगम्बर शीबा की राजधानी क बार म जानते रह हाग। 'बुक ऑफ इजीकील' (Book of Ezekiel) क अनुसार शीबा की राजधानी से मसाला, कीमती जवाहराता तथा सोने का व्यापार हाता था।

'शीबा' नाम का स्रात समिटिस (Semites) क पिता तथा नोह (Noeh) के पुत्र शेम (Shem) से मिलता हे। शीबा के 12 भाई थे। जिस तरह शीबा के दो भाइयो



मारिब के मंदिरों के खण्डहर जिनका संबंध शीबा की रानी से माना जाता है।

न आफिर (Ophir) तथा हाविला (Havila) की सभ्यताओं को अपने नाम दिए, उसी तरह शीबा ने भी अपनी राजधानी का नाम शीबा रख दिया। यह व्यक्ति और नगर के नाम के आपस में मिल जाने का मामला है। शीबा के भाइयों के नाम की सभ्यताएं भी रहस्य के अंधेरों में गुम हैं। उन्हें भी अभी नहीं खोजा जा सका है। शीबा के अन्य भाइयों के नाम भी अरब के लोगों ने अपना लिए। कई भूखण्डों का नाम उनके नाम पर रखा गया। शीबा के नगर व माइन (Ma'in) व कत्ताबान (Qataban) का नगर छटवीं ईस्वी तक आपस में मिला हुआ था।

इन चारों में शीबा का नगर सबसे बड़ा था, जिसे कुरान में 'दो बागों' के नाम से पुकारा गया है। इन बागों का एक बड़े बांध द्वारा पानी मिलता था। व्यापार शीबा के नगर की सम्पत्ति का मुख्य स्रोत था। ईसा से 1 शताब्दी पूर्व के इतिहासकार डियोडोरस सिकुलस (Diodorus Siculus) ने इस राजधानी के धन-धान्य का वर्णन किया है। शीबा के अरबवासियों को फरवरी से अगस्त तक चलने वाली मानसूनों का रहस्य ज्ञात था, जिससे उनके व्यापारिक जहाजों को प्राकृतिक मार्गदर्शन मिल जाया करता था। बाद में यूनानियों ने भी पहली ईस्वी में इस रहस्य का पता लगा लिया। शीबा ने पानी व जमीन के रास्ते अफ्रीका व रोमन साम्राज्य से भी व्यापार किया। शीबा के माल की चारों ओर मांग थी क्योंकि मसाला को औषधि व सौंदर्य प्रसाधन बनाने में प्रयोग किया जाता था।

शीबा के वासी सूर्य, चंद्रमा व शुक्र की पूजा करते थे। शुक्र को वे अश्तर (Ashtar) के नाम से पुकारते थे, जो सिडोन (Sidon) त्येर (Tyre) व बेबीलोन (Babylon) में शुक्र के लिए प्रयुक्त नाम से मिलता-जुलता था। उनकी शासन

व्यवस्था सुमेरियायी (Sumerian) व्यवस्था से मिलती-जुलती थी अर्थात वहाँ से प्रमुख पुजारी व राजा एक ही व्यक्ति हुआ करता था।

शीबा के निवासी चारों ओर से रेगिस्तान से घिरे होने के कारण सुरक्षित थे। ईसा से 24 25 शताब्दी पूर्व रोमन सेनापति एलियस गालस (Aelius Gallus) के नेतृत्व में हमला करने आई फौज रेगिस्तान की गर्मी और प्यास से ही पराजित हो गई। इसके 4 सौ साल बाद ही शीबा पर कोई विदेशी ताकत अपना हमला कर पाई।

शीबा का उल्लेख सभी शास्त्रीय इतिहासकारों ने किया है। हेरोडोटस (Herodotus) स्ट्राबो (Strabo) प्लिनी (Pliny) व एल्डर (Elder) द्वारा किया गया वर्णन तथा मारिब के खण्डहर व शिलालेख जो यमन में पाए गए पुरातात्त्विक सामग्री उसके अस्तित्व का प्रमाण है।

शीबा की रानी ने ईसा से 10वीं शताब्दी में यरूशलम की यात्रा की। 543 ईस्वी में शीबा का दैत्याकार बाँध ढह गया। कुरान में इस बाँध के ढहने को ईश्वर के प्रकोप की संज्ञा दी गई है।

ऐसा प्रतीत होता है कि सिंचाई की व्यवस्था नष्ट हो जाने के कारण शीबा की अर्थव्यवस्था का पतन हो गया तथा उसके निवासी घुमक्कड़ कबीलों में बँट गए। इथियोपिया के अंतिम सम्राट हेल सिलासी (Haile Selassie) का दावा था कि वे सोलोमन और शीबा के पुत्र मेनेलिक (Menolik) के वंशज हैं।

यमन के लोग हजरत मुहम्मद द्वारा शीबा के नगर को अग्निपूजकों का नगर कह कर निंदा करने के कारण घृणा की दृष्टि से देखते रहे हैं। इसलिए उन्होंने 1843 में फ्रांस के थॉमस जोसफ आर्नाॅड (Thomas Joseph Arnaud) पर जादूगर होने का आरोप लगाया क्योंकि वे प्राचीन शिलालेखों को एकत्रित करने मारिब गए थे। मिस्री पुरातत्वशास्त्री अहमद फाखरी (Ahmad Fakhri) को सन 1947 में ऐसी ही कोशिशों के बदले काफी अपमान का सामना करना पड़ा। सन 1934 में रेगिस्तान पर उड़ान भरने वाले मालरो के विमान पर गोली चलाई गई। सन 1952-53 में वेण्डल फिलिप्स (Wendell Phillips) तथा डब्ल्यू पी अल्ब्राइट (W P Albright) के नेतृत्व में अमेरिकी अभियान दल को यमन से अपने यंत्रों को छोड़कर भागना पड़ा।

आज पुरातत्वशास्त्रियों के प्रयत्नों से ही शीबा की रानी की कहानी के प्रमाण के रूप में मारिब के प्राचीन खण्डहर खड़े हुए हैं लेकिन शीबा की रानी की धरती के बारे में अभी भी पूरे रहस्यों का ज्ञान नहीं हो पाया है।

••

# प्रोजेक्ट यू एफ ओ

*उडन तश्तरियो या 'अनआइडेटीफाइड फ्लाइग ऑब्जेक्ट्स' का रहस्य इस परमाणु युग का महानतम रहस्य है। मानव दिन रात अतरिक्ष मे जाने के सपने देखता रहता है। क्या अतरिक्षवासी भी इसी भाति पथ्वी पर आते है? इसी प्रश्न के साथ जुडी है उडन तश्तरियो को देखे जाने की अनगिनत घटनाए।*

*अमेरिकी वैज्ञानिको की कडन कमेटी ने काफी जाच-पडताल करके उडन तश्तरियो की धारणा को एकदम तर्कहीन और निराधार बताया है। वैज्ञानिको का कहना है कि जब हमारे सौरमडल मे अपार्थिव जीवन के चिह्न ही मौजूद नहीं है तब कोई अपार्थिव शक्ति अपने यान मे बैठकर पथ्वी पर कैसे आ सकती है?*

*परतु दूसरे पक्ष का कहना है कि अतरिक्ष मे कई आकाशगगाए है और कई सौर-मण्डल है। क्या गारण्टी है कि यू एफ ओ का आगमन किसी दूसरे सौर-मडल से नहीं हो सकता?*

---

विश्व के 133 देशो मे 70 000 एेसी रपट मिल चुकी है जिनमे दावा किया गया है कि वहा अनआइडेटीफाइड फ्लाइग ऑब्जेक्टस (U F O ) देखे गए है। इन 70 000 रिपार्टो मे से 95 प्रतिशत घटनाए जाच-पडताल करने पर विमानो मौसम के गुब्बारो बिजली चमकने रॉकेटो पक्षियो और कीटो से सबधित निकली लेकिन अभी भी 5 प्रतिशत रिपार्टे रहस्यमय बनी हुई है। इन्ही 5 प्रतिशत घटनाओ के रहस्य पर पडा पर्दा उठने मे ही सारा विश्व उडन-तश्तरियो या यू एफ ओ के रहस्य से परिचित हो सकेगा।

सन 1978 के अंतिम दिन आधी रात के बाद इसी रहस्य से सबधित एक एेसी घटना घटी जिसे राडारो, कमरो और टेपरिकाडरो जैसे वैज्ञानिक यत्रो द्वारा रिकाड किया जा सका। इसी सबूत के कारण यू एफ ओ आज अफ्वाहबाजो व अधविश्वासियो या उत्सुकता से भरे सामान्य नागरिको का ही नही वरन वैज्ञानिक चेतना से सम्पन्न लोगो की चिता का विषय बन हुए है। न्यजीलण्ड के दक्षिणी द्वीप के पवू मे एक आर्गोसी कार्गो विमान मे मेलबोर्न टलीविजन दल के 3 सदस्यो ने वेलिगटन (Wellington) और क्राइस्टचच (Christchurch) के बीच हवाइ माग पर उडते हुए आधी रात के ठीक बाद कुछ विचित्र रोशनियो को देखा। ये रोशनिया चमकदार थी और जल-बुझ रही थी। ठीक इसी समय वेलिगटन के राडार ने कुछ अनजानी छवियो को अपनी स्क्रीन पर दिखाया। इन रोशनियो मे से



... बनाए गए इस मानचित्र में वे स्थान प्रदर्शित किए गए हैं जहां से 19 000 से अधिक बार पृथ्वी और आकाश इनकी रिपोर्ट मिली है। न्यूजीलैंड की प्रसिद्ध घटना में लिया गया यह एक फोटो चित्र।

रोशनी ने तो कुछ मिनटों तक विमान का पीछा भी किया। जब यही वायुयान वापिस जा रहा था तो 10 मील की दूरी में एक अन्य रोशनी उसकी तरफ बढ़ने लगी। यान में बैठे हुए एक टी वी के क्रयूमन (Crewman) के अनुसार यह प्रकाश आधार में चमकदार तथा शीर्ष पर पारदर्शक गोले की तरह का था।

न्यूजीलैंड इन रोशनियों को न केवल टी वी दल ने और विमान के दो चालकों ने देखा वरन विमान के हवाई राडार ने भी पकड़ा। इन सबसे अधिक उत्तेजित करने वाला तथ्य यह था कि इन रोशनियों और उनमें छिपी हुई रहस्यमय वस्तु की रंगीन फिल्म उतार ली गई थी। 16 मिमी के 23 हजार फ्रेमों से युक्त यह फिल्म उसी टी वी दल ने उतारी। अमरीकी नेवी के ऑप्टीकल फिजिसिस्ट डा ब्रूस मैक्काबी (Dr Bruce Maccabee) ने जब इस फिल्म को देखा तो उन्हें उड़ती हुई रहस्यमय वस्तुओं की एक लघु श्रृंखला दिखाई पड़ी। इन फिल्मों ने आधार में चमकदार तथा शीर्ष में पारदर्शक गोले वाले वक्तव्य को सही साबित किया। इनसे यह भी पता चला कि इन रहस्यमय वस्तुओं से 100 000 वॉट का शक्तिशाली प्रकाश छूट रहा था तथा इनका उड़न-मार्ग छल्ले बनाते हुए आगे बढ़ने का था। फिल्मों से अनुमान लगाया गया कि इनमें से एक वस्तु 60 से 100 फुट के दायरे जितनी विशाल थी। एक ऐसी वस्तु भी देखी गई जो उड़ते समय पहले पीले-सफेद चमकदार रंग का गोलाकार बनाती तथा फिर पीले और लाल रंग का तिकोना



लस क आकार क बादलो म लोगो को उडन तश्तरियो का भ्रम हो जाता है।

आकार बनाती थी। यदि य वस्तुए अग्रजी क आठ क आकार म छल्ल बनात हुए उड रही थी ता इनकी गति का अनमान 3000 मील प्रति घटा लगाया गया ह। इन वस्तुओ से निकलन वाली ध्वनियो का भी राडार क माध्यम स रिकार्ड किया गया था।

उडन वाली अजनबी वस्तुओ को दख जान का इतिहास बहुत पुराना ह। बताया जाता ह कि कोलम्बस न अपन जहाज माता मारिया पर खड होकर नई दुनिया क क्षितिज पर 20वी शताब्दी की शुरुआत म सयुक्त राज्य अमरिका क मध्य पश्चिम आकाश पर दखा था। फरिश्त इजकील (Ezekiel) द्वारा भी इस तरह की वस्तुओ का दख जान का वणन बाइबिल म मिलता ह।

सन् 1968 म इन विश्वासो-अधविश्वासो का सबस ज्यादा बल प्रदान किया एरिक वान डनिकेन (Erich Von Daniken) की पुस्तक चेरियटस ऑफ गॉड न। डेनिकेन ने अपनी पुस्तक म इन वस्तुओ का अतरिक्ष स आए हुए अपार्थिव लकिन अधिक योग्य व्यक्तियो क यान क रूप म परिभाषित किया तथा दावा किया कि मिस्र क पिरामिड तथा सुमेरी सभ्यता जसी महान रचनाए बिना अपार्थिव लोगो की मदद से नही हो सकती थी।

आधुनिक युग मे पहली बार सन् 1947 मे कैनथ आर्नोल्ड (Kenneth Arnold) नामक व्यापारी और अनुभवी पायलट ने यू एफ ओ को देखा था। आर्नोल्ड उस समय अपन व्यक्तिगत विमान म उडान भर रहा था कि उसने 9 ... था। त

चमकती हुइ तश्तरियां जैसी वस्तुओं को तीर की तेजी से आसमान में उडते हुए देखा। अखबारों ने आर्नोल्ड के इस अनुभव को सुर्खियों में छापा और अगले दिन सभी जगह उडन तश्तरियों की धूम मच गई। इसके बाद विश्व के विभिन्न भागों से किए जाने वाले ऐसे दावों का तांता लग गया। कुछ लोगों ने तो अन्तरिक्ष से आया हुआ पारदर्शी सूट पहने 7 फुट लम्बा जीव भी देखा और कुछ ने 3-3 फुट के अंतरिक्षीय यानों को देखने का दावा तक पेश किया। राष्ट्रपति आइजनहावर के काल में तो यह दावा भी किया जाता था कि अमेरिकी सरकार ने तीन अन्तरिक्षवासियों को गिरफ्तार कर लिया है और स्वयं राष्ट्रपति उनसे मिले भी। कुछ लोग इस दावे पर आज भी विश्वास करते हैं।

यू एफ ओ से सम्बंधित सबसे लम्बी और विश्वसनीय प्रतीत होने वाली शोध अमेरिकी वायुसेना ने आयोजित की। इसे ऑपरेशन ब्ल्यू बुक या प्रोजेक्ट ब्ल्यू के नाम से जाना जाता है। यह शोध 20 वर्ष तक चली और इसके सलाहकार थे—खगोल भौतिकी के प्रोफेसर डा. जे. एलन हाइनेक। डा. हाइनेक ने पहले तो लम्बे अरसे तक यू एफ ओ के अस्तित्व पर विश्वास नहीं किया पर सन 1960 में उन्होंने कहा कि यू एफ ओ की घटनाओं की वैज्ञानिक जांच-पडताल होनी चाहिए। इस मांग में अन्य वैज्ञानिकों ने भी हाइनेक का साथ दिया।

आज इन वैज्ञानिकों के प्रयासों से इवान्स्टन, इलिनोइ (Evaston Illinois) में यू एफ ओ के अध्ययन के लिए एक केन्द्र खुल गया है, जिसके डायरेक्टर डा. हाइनेक ही हैं। डा. हाइनेक ने लम्बे अध्ययन के उपरांत यू एफ ओ दर्शन की घटनाओं को तीन भागों में बांटा है। ये तीन भाग हैं— क्लोज एनकाउण्टर्स आफ फर्स्ट काइंड, सैकण्ड काइंड तथा थर्ड काइंड। पहले प्रकार के एनकाउण्टर (भिडन्त) उन्हें कहा गया जिनमें यू एफ ओ को निकट से देखा भर गया तथा कोई शारीरिक सम्पर्क न होने पर भी दर्शक पर उस घटना का भावात्मक प्रभाव पडा। इस प्रकार का एक उल्लेखनीय एनकाउण्टर 17 अप्रैल सन 1966 को ओहिओ की पोर्टेज काउण्टी के डिप्टी शेरिफ डेल स्पार के साथ हुआ। उन्होंने एक मकान जितनी बडी, शीर्ष पर गुम्बदाकार तथा बैंगनी-सफेद प्रकाश छोडने वाली उडन-तश्तरी का अपनी कार से 70 मील तक 105 मील प्रति घंटा की रफ्तार से पीछा किया। इसमें स्पार की मदद अन्य पुलिस जनों ने भी की तथा इसे रेडियो द्वारा मॉनीटर भी किया गया।

7 अगस्त सन 1970 को 11.30 प्रातः इथियोपिया के एक ग्राम सालाडेयर (Saladare) पर से एक लाल चमकती हुई गेंद नीचे उडते हुए विमान जितनी भयानक आवाज करते हुए गुजरी, जिससे ग्राम के घर, पत्थर के पुल, वृक्ष ध्वस्त हो गए। आस्फाल्ट तथा धातु के बर्तन पिघल गए परंतु कोई आग नहीं लगी। इसे दूसरे प्रकार का क्लोज एनकाउण्टर कहा गया। इस तरह के कई एनकाउण्टरों की रपट मिल चुकी है, जिनमें यू एफ ओ द्वारा व्यक्तियों तथा उनकी चीजों पर,

विध्वंसात्मक प्रभाव डालन क बार म बताया गया ह। एक-दा ऐसी रपटे भी मिली ह जिनम दशकां की बीमारिया व घावा पर यू एफ आ न ठीक करन वाला प्रभाव डाला।

तीसर तरह क एनकाउण्टर इन दाना स भी विचित्र प्रतीत हात ह। इस श्रणी म क्वल व ही घटनाए आती ह जिनम अतरिक्ष म आए हर-नील रग क ह्यूमनाइड (Humanoids) का दखन तथा स्वय भी उडन-तश्तरिया म अतरिक्ष यात्रा करन क लिए जान का दावा किया गया हा। अतरिक्ष यात्रा की शखी बघारन वाल महाशया स जब पूछा गया कि व वापसी म अपन साथ कोइ निशानी छुपा कर क्या नही लाए ता व बहान बनान लग कि उन्ह ता ह्यूमनाइडा न अपहरित कर लिया था।

मज की बात यह ह कि जिस दश म स तीसर तरह क एनकाउण्टर की रपट मिली ह उन पर उस दश क मिथका आर सास्कृतिक विशिष्टता की छाप अवश्य अकित ह। फ्रासीसी दशक अतरिक्षवासिया का दखकर उत्सुकता स उनकी आर लपकत ह अमरिकी डर क मार उन पर गाली चला बठत ह ता पापुआ न्यूगिनी का पादरी उन्ह हाथ हिला कर विदाइ दता ह। कुछ वज्ञानिका न यू एफ आ का ब्लकहाल क अनसुलझ रहस्य स जाडन की चष्टा भी की ह।

सन 1978 म फ्रासीसी सरकार द्वारा गठित 4 सदस्यीय टीम ने जिनमे एक मनावज्ञानिक भी शामिल था 11 यू एफ आ घटनाआ की जाच की और पाया कि 11 म स 10 दशका का वास्तव म कोइ एसी चीज दिखाइ दी थी जा मानव क ज्ञान क पर थी आर हवा म उडती थी।

सन् 1960 म अमरिका क वज्ञानिका क एक दल ने 50 लाख डालर की लागत स यू एफ आ क रहस्य की जाच करनी प्रारम्भ की। इस दल क नता डा एडवर्ड यू काडन (Edward U Condon) थ। काडन कमटी की रिपाट न साफ तार स कहा ह कि यू एफ आ क अस्तित्व क बार म कोइ ठास वज्ञानिक तथ्य नही मिल सका ह। डा हाइनक न इस रिपाट को सही नही माना आर आराप लगाया कि इस कमेटी न अपार्थिव परिकल्पना (Extraterrestrial hypothesis) की जाच करन क बजाय यू एफ आ के वास्तविक हान या न हान की जाच शुरू कर दी। फ्रासीसी शाधकर्त्ता जक वली (Jacques Velle) न एक कम्प्यूटर विशषज्ञ तथा खगाल विज्ञान क अध्यता क रूप म लिखी अपनी पुस्तक 'पासपाट टु मगानिया (Passport to Magonia) में तीसर तरह के क्लाज एनकाउण्टरा तथा प्रत्यक सस्कृति क मिथका के अतरसबधा की विवचना करक कहा है कि ' प्राचीन काल म हम दवताआ की कल्पना किया करते थे और आज अतरग्रहीय कल्पना करत हैं तथा अत्याधिक सामाजिक दबाव के काल मे लिए लागा क मानस से इस तरह की कल्पनाआ का उद्भव से होता ह?

अधिकाश वैज्ञानिकों की धारणा है कि य एफ ओ न तो अतरग्रहीय अतरिक्ष यान हैं और न ही हमारी धरती की कोई परामामान्य विशेषता है। वे तो सामान्य वस्तुओं को देखकर भ्रम हो जाने मनोवैज्ञानिक विभ्रम होने सामूहिक विक्षिप्तता तथा जानबूझकर मारी गई गप का दूसरा नाम है। कोंडन कमेटी के अध्यक्ष डा कोंडन के अनुसार उड़न-तश्तरियों के बारे में प्रकाशित कथन वाले प्रकाशकों तथा पढ़ाने वाले अध्यापकों को कोड़े लगाकर उन व्यवसायों से बाहर कर दिया जाना चाहिए।

लेकिन इस सब कड़े खण्डन के बाद आज भी यू एफ ओ देखे जाने की खबरें लगातार आ रही हैं। इन पर निरंतर उपन्यासों कहानियों व बनाई गई फिल्मों की लोकप्रियता बढ़ती चली जा रही है। विज्ञान ने सिद्ध कर दिया है कि हमारे सौरमंडल में कोई अपार्थिव जीवन उपस्थित नहीं है परन्तु फिर भी कुछ वैज्ञानिकों का दावा है कि उड़न तश्तरियां हमारे सौरमंडल से नहीं तो किसी और सौरमंडल से आती हैं इस दावे से यू एफ ओ का रहस्य और भी गहरा हो जाता है।

• •

# महरौली का लौह-स्तम्भ

*महरौली (नई दिल्ली) मे बने लौह-स्तम्भ मे कभी जग नहीं लगता, जबकि उसका लोहा वैज्ञानिक दृष्टि से कई अशुद्धियो से भरा हुआ है।*

*यह स्तम्भ अतरिक्ष से आई कुछ अपार्थिव शक्तियो की मदद से बनवाया गया था या यह प्राचीन काल के मानव की विलक्षण बुद्धि और ज्ञान की ही उपज है?*

भारत की राजधानी नई दिल्ली के महरौली नामक स्थान पर एक ऐसा लोह-स्तम्भ है जिसका रहस्य आज तक वैज्ञानिकों की समझ मे नही आ सका है। यह स्तम्भ चद्रा नामक राजा की स्मृति मे बनवाया गया था।

22 फुट ऊचे इस स्तम्भ का औसत व्यास 4½ फुट है। इस लोह स्तम्भ को देखने से ही पता चलता है कि इसे बनाने वाले कितने कुशल धातुकर्मी होगे। ठोस पिटवा लोह से बना यह स्तम्भ अपने अलकृत शीर्ष के कारण अत्यत विशिष्ट लगता है। इस आकार का स्तम्भ बनाना आधुनिक युग मे भी एक कठिनाई भरा काम साबित होगा। विद्वानो का मत है कि इसका निर्माण 5वी शताब्दी के आस-पास हुआ होगा।

इस स्तम्भ के प्रसिद्ध होने तथा उसके रहस्यमय होने की वजह दूसरी है। शताब्दियो मे इस स्तम्भ को वर्षा और वायु का मुकाबला करना पडा है लेकिन आज तक इसमे जग नही लगा है।

इस स्तम्भ मे जग न लगने के लिए कई तर्क जुटाए जाते रहे है। इनमे सबसे अधिक प्रसिद्ध हैं वे तर्क जो एरिक वॉन डेनिकेन (Erich Von Daniken) की प्रसिद्ध पुस्तक चेरियट्स ऑफ गाड्स (Chariots of Gods) के आधार पर दिए गए हैं। वॉन डेनिकेन के अनुसार अतरिक्ष के 'सुपर इटेलीजेट' वासियो की मदद के बिना न मिस्र के पिरामिड बन सकते थे और न ही पाषाण युग की व उसके बाद की सुमेरी सभ्यता विकसित हो सकती थी। डेनिकेन के सिद्धात पर विश्वास करने वाले लोगो का कहना है कि यह स्तम्भ भी अतरिक्षवासियो के योगदान से ही निर्मित हो पाना सभव हुआ है।

जब विज्ञान किसी रहस्य को नही खोल पाता, तो इस तरह के तीर और तुक्केनुमा सिद्धात प्रकाश मे आते ही हैं। महरौली के लौह स्तम्भ की धातु का वैज्ञानिक अध्ययन यह बताता है कि उस लोहे मे बहुत-सी अशुद्धिया हैं, जिसके कारण

जग न मगन वाम चम-रार्गी मोर
या रहस्यमय स्तम्भ।



उसम आर भी अधिक जग नगना चाहिए लकिन स्तम्भ म आज तक जग नही लगा ह। धात-विज्ञानिया का यह नही समझ म आ रहा ह कि उस स्तम्भ की धातु क्या इस कदर परिरक्षित आर प्रकृति क प्रभाव स मक्त ह।

महरानी क स्थानीय निवासी इस स्तम्भ का बड भक्ति-भाव स दखत ह। अब ता उनक काना म भी इसम लगी अदभुत धात की खबर पहच चुकी ह। अत इस स्तम्भ क आस पास अधविश्वासा क ताना-बाना की बुनावट प्रारम्भ हा जाना स्वाभाविक ह।

पथ्वी पर अपार्थिव शक्तिया क आगमन क सिद्धात म जिसक प्रवतक वान डनिकन थ उनक सिद्धात म सकडा कमिया खाज निकाली गइ ह परतु किसी भी रहस्य का आर भी रहस्यमय कर दन की मानव प्रकृति अभी भी उस पर भरासा कर लती ह। यह सही हे कि महरोली क लोह स्तम्भ की धातु की विशिष्टता का अभी तक पता नही चल पाया है लकिन इसका मतलब यह नही हे कि वैज्ञानिक विधिया आर पुरातात्विक अध्ययन पर स विश्वास हटा कर कपाल-कल्पित सिद्धाता ओर व्याख्याआ को अपना लिया जाए। महरोली क लोह स्तम्भ क रहस्य क बार म भी इसी तरह की धारणा बनन का गम्भीर खतरा मोजूद है। बहरहाल हम आशा रखनी चाहिए कि एक न एक दिन धातु-वैज्ञानिक इस रहस्य पर पडा आवरण अवश्य हटाएग।

# तूतेनखामेन के मकबरे का रहस्य

---

*अमेरिकी पुरातत्व शास्त्रियो ने तूतेनखामेन की ममी व उसका खजाना तो खोज निकाला लेकिन उनकी विद्या दो रहस्यो पर से पर्दा नहीं उठा सकी।*

*तूतेनखामेन की ममी मे निकले 150 तावीजो का क्या रहस्य है और तूतेनखामेन की ममी समय से पहले खराब होनी क्यो शुरू हो गई थी?*

*150 मे से केवल 3 तावीजो के बारे मे पता लग पाया है कि उनका क्या अर्थ है तथा ममी के खराब होने के बारे मे जो तर्क दिए जाते है, वे खासे अविश्वसनीय हैं।*

---

मिस्र जितना प्रसिद्ध अपनी प्राचीन सभ्यता के लिए है उतना ही अपने रहस्यो के लिए भी प्रसिद्ध है। विशालकाय पिरामिडो के रहस्य से आज भी विश्व भर के पुरातत्वशास्त्री, वास्तुकार और वैज्ञानिक जूझ रहे है लेकिन अभी तक वे उनके निर्माण का वास्तविक उद्देश्य नही खोज पाए है। महान मिस्री फराओ राजा चिआप्स (Cheops) के शासन की समाप्ति की 12 शताब्दियो के बाद मिस्र पर तूतनखामन (Tutenkhaman) नामक राजा का शासन हुआ, जिसके मकबरे का रहस्य भी पिरामिडो के रहस्य से कम गम्भीर नही है।

अमरिकन पुरातत्ववेत्ता कार्टर (Cartar) तथा कार्नाखान (Karnakhan) ने पहली बार तूतेनखामेन के मकबर मे घुसने का अवसर प्राप्त किया। इस मकबर मे चार कब्र थी, जिनमे से एक पर सोने की अतिकलात्मक नक्काशी थी तो दूसरी पर मृतक की रक्षा के लिए देवी-देवताओ के चित्र बनाए गए थे। तीसरी कब्र भी इसी तरह की थी। चौथी कब्र मे तूतनखामेन का शव रखा था। इस कब्र मे पत्थर के ताबूत मे रखे सोने के एक चमचमाते आदमकद आवरण मे तीन कफनो के अंदर लिपटी तूतनखामन की साढे तीन हजार वर्ष पुरानी ममी निकली। यह शव भव्य रूप से सजाया गया था। शव का मुखौटा तथा उसके सिर के नीचे रखा गया लोहे का तकिया उस जमाने के कलाशिल्पियो की कला के उत्कृष्ट नमूने थे। राजा के शव के सिर पर रखे आकर्षक मुकुट पर सर्प बूटी तथा गिद्ध की आकृतिया अंकित थी, जो उस समय का राज-चिह्न था।

तूतनखामेन के ताबूत मे अन्य बेशकीमती आभूषण थे, जिनमे सबसे अधिक विशिष्ट था हरे काच, नीलम तथा कार्नेलियन से बना मिस्र की दक्षिणी देवी के प्रतीक के रूप मे बना नेकलेस। शव के दाए और बाए हाथ मे पाच और आठ



ततेखामन की ममी का बाह्य मखौटा।



मक्बर से प्राप्त कर्सी जिस पर हआ काम देखत ही बनता है।

जगठिया थी। पट आर कमर म सान की करधनिया कमर वाली करधनी म एक तलवार वधी थी जिस पर वहमल्य पत्थरा की कारीगरी थी। म्यान और मूठ साने की थी। इसक अलावा छरा कटार तथा अनक वहुमूल्य रत्न भी आस-पास विसर पड थ। ततनखामन क पूर शरीर पर 143 वहुमूल्य वस्तुए थी।

तूतनखामन क मकवर म मर्वाधत दो रहस्य आज तक नही सुलझ पाए हैं—पहला तो यह कि उसकी ममी म मिल 150 तावीजा का क्या रहस्य हे तथा दूसरा यह कि ततनखामन की ममी खराव क्या हो गई क्योंकि निकालने पर पाया गया था कि ममी की त्वचा फटने लगी हे।

ममी म पाए गए तावीज जहा एक ओर उत्कष्ट कलाकतियो के बजोड नमूने हें वही दूसरी आर मिस्रवासिया की रहस्यमय परम्पराआ की आर भी इशारा करत ह। इन तावीजा म आई ऑफ हारुस (Eye of Horus) तथा वक्ल ऑफ इसिस (Buckle of Isis) वहुत प्रसिद्ध हे। सबस ज्यादा प्रसिद्ध हे स्केरब (Scarab) नामक तावीज जा जीवन का प्रतीक हे और जा सूर्य देव 'रा' (Ra) को समर्पित किया गया है। शवा को दफनान क सस्कार के समय स्केरब को जो भवर की शक्ल क आधार पर वनाया जाता था हृदय की जगह रखा जाता था। इस तावीज की पीठ पर एक जादुई मन्त्र खुदा रहता था, जिसमे देवताओ से अमरता देने की

प्राथना की जाती थी। धीरे-धीरे भवरा ही स्करव की शक्ति का प्रतीक माना जाने लगा। बाझ आरत इस कीट का सुखा कर उमका चूरा वना लेती थी तथा इस आशा म उस पाउडर का पेय बना कर पी लती थी कि उसस उन्ह वच्चा पदा करने की सामथ्य मिल जाएगी। इस तावीज पर एक आख तथा एक क्रास, एक छल्लदार शीप क साथ वना हुआ ह। ये तीनो चीज भी जीवन आर अमरता की प्रतीक ह।

तूतनखामन क सीन पर पाए गए 150 तावीजो मे से केवल इन्ही तीन ताबीजा का अथ समझा जा सका ह। होरुस व 'इसिस भी देवता ही ह। 'हारूस एक एसा देवता माना जाता था, जा मृतक के हृदय का अतिम फसला दते समय तालता था। इस धारणा स सबधित कलाकृतिया आर मिस्री चित्र मिस्रविद्याविदो का काफी सख्या म मिल ह।

शव की गहराइ स जाच करने पर दूसरा रहस्य सामने आया। शरीर की त्वचा जगह-जगह स फट चुकी थी तथा शव भगुर स्थिति म था। प्रश्न यह उठा कि जव मिस्र की अन्य ममिया हजारो वष स सुरक्षित हे ता फिर तूतेनखामन की ममी ही क्या खराब हुई?

इसक उत्तर मे एक तर्क दिया जाता हे कि तूतेनखामन को मिस्री लाग मृत्यु का दवता आसिरिस का प्रतिनिधि मानते थे इसलिए उन्होन अपना अतिरिक्त सम्मान प्रदशित करने क लिए उसके शव की ममी बनाने से पहले तेल आर विभिन्न लेपो स मालिश की। लबी अवधि म यही तेल ओर आलेपन शरीर की त्वचा मे पहुच गया आर इसने त्वचा का खराब कर दिया लेकिन अभी तक इस बात के वेज्ञानिक प्रमाण नही मिल पाए ह कि शव वास्तव मे इसी कारण खराव हुआ होगा।

तूतनखामेन के शव के साथ अमेरिकी पुरातत्वविदो ने जो खजाना प्राप्त किया वह आखे चाधिया देने वाला था। रत्न-जडित शास्त्रास्त्र, वहुमूल्य परिधान, हीर-मातियो जडित सिहासन सजावटी वस्तुए, लकडी की कलात्मक चटख बहुरगी कुर्सिया, सिहासन, रथ तथा इन सबस ऊपर स्वय तूतेनखामेन की सिहासनारूढ मूर्ति तथा उसके पास खडी हुई उसकी रानी आखेसामन की मूर्ति इस खजाने की उल्लेखनीय वस्तुए थी।

दतकथा हे कि अमेरिकी पुरातत्वविदो को सफलता मिलने से पूर्व 20 अन्य व्यक्तियो ने भी तूतेनखामेन के सिहासन के लालच मे उसके मकबरे मे घुसने का प्रयास किया था लेकिन वे रहस्यमय परिस्थितियो मे अपनी जान से हाथ धो बेठे। इस कथा के वारे मे प्रामाणिक तोर से कुछ नही कहा जा सकता क्योंकि अमेरिकी पुरातत्वविदो ने मकवरे म ऐसी कोई जानलेवा खतरनाक वस्तु नही देखी ना ही माहाल म ऐसी किसी चीज को महसूस किया।

यदि तूतेनखामन की ममी खराव होने का रहस्य तथा उसके बचे हुए 147 तावीजो का रहस्य खुल जाता हे तो दो महत्वपूर्ण वातो से विश्व भर के उत्सुक लोगों का परिचय हा जाएगा कि ममियो को बनाने की ठीक-ठीक विधि उस तथा तावीजो पर बनी आकृतिया तत्कालीन मिस्री समाज की किन प्रतिनिधित्व करती हें।

# जगलो मे छिपा वैभव अकोरवाट

*पूरे 100 वर्ष तक दक्षिण पूर्व एशिया के गहन जगल मनुष्य की आंखो से एक ऐसा रहस्य छिपाए रहे जिसे आज अकोरवाट के नाम से जाना जाता है। कम्बोडिया के मध्यवर्ती मैदानो म अकोर की सभ्यता के खण्डहर खड़े हुए हैं जो एक ऐसी सभ्यता के प्रतीक हैं जो हिंदू संस्कृति से बेहद प्रभावित थी।*

*अपने देवता रूपी राजाओ के नेतृत्व मे कई शताब्दियों तक अकोरवासियो ने प्रकृति का मुकाबला किया और उसे नियंत्रित करना सीखा। उन्होने जल व्यवस्था पर आधारित एक राज्य को जन्म दिया जिसकी तात्कालिक उन्नति और वैभव का अनुमान आज भी आंखे चौंधिया देने के लिए पर्याप्त है।*

*पर इस खोज के साथ एक प्रश्न भी जुड़ा हुआ है कि इस सभ्यता के निवासी इस क्यो छोड़ गए और कहा चले गए?*

सन 1860 म फ्रासीसी प्रकृति विज्ञानी हनरी माहात (Henri Mouhot) न पहली बार कम्बोडिया क मध्यवर्ती मदाना म घन जगला की आड म छिप अकार (Angkor) सभ्यता क खण्डहरा का खाज निकाला। पुरातत्वशास्त्रिया द्वारा किए गए अध्ययन म यह सिद्ध हा गया है कि जल व्यवस्था (Water system) पर आधारित इस सभ्यता म अदभुत कला कौशल तथा तकनीकी निपुणता का विकास हुआ था। अकार क जगला की यह सभ्यता कैस नष्ट हुइ तथा अकार क शहर म रहन वाल 10 लाख स अधिक ख्मर (Khmer) लाग 15वी शताब्दी म एकाएक कहा चल गए यह अभी तक ज्ञात नही हा पाया है। अकार सभ्यता क इतिहास का पूरा-पूरा ज्ञान हो जान पर भी यह रहस्य अभी भी अनसुलझा रह गया है।

माहात न अपनी डायरी म लिखा था कि अकार क मंदिर, नहर तथा सडक यूनान और रोम की सभ्यता क अवशेषो स भी सुदर है। मौहात अपनी इस खोज को आगे बढान क लिए जीवित नही रह और उष्णकटिबधीय ज्वर न उनक प्राण ल लिए।

सन् 1866 म हिंद-चीन क क्षेत्र म अपना प्रभुत्व जमान के बाद फ्रासीसी सरकार ने अकारवाट क शानदार खण्डहरा का क्रमबद्ध अध्ययन प्रारम्भ किया। एक अनुसधान आयोग न सन् 1855 तक अकार के आश्चयजनक रूप स विकसित सभ्यता द्वारा बनाए गए इस शहर के इतिहास को खोज निकाला। सन् 1898 मे पुरातत्वशास्त्रियो व श्रमिको ने कठोर परिश्रम करके अकोरवाट के खण्डहरा को जगला से मुक्त किया ओर 400 वर्ष पश्चात् एक बार फिर सूर्य की रोशनी उन



सूर्यवर्मन द्वितीय द्वारा 12वीं शताब्दी में बनवाया गया अंकोरवाट का मंदिर मकबरा।

भव्य महलों, मंदिरों व सामुदायिक भवनो के खंडहरों पर पड़ी, जो आज मानवीय प्रयासों की कलात्मक पराकाष्ठा के रूप में देखे जाते हैं।

अब यह पता चल गया है कि अंकोर का निर्माण दक्षिण पूर्व एशिया की ख्मेर जाति द्वारा 500 वर्षों की लम्बी अवधि में किया था। ईसाई सभ्यता के उषाकाल के समय में ही भारत व दक्षिण पूर्व एशिया में व्यापारिक व अन्य सम्पर्क स्थापित होने प्रारम्भ हुए। दक्षिण-पूर्व एशिया के वासियों ने भारतीय आध्यात्म से प्रेरणा ग्रहण की। नाम (Phnom) नामक राज्य की स्थापना की गई। एक दंतकथा के अनुसार देवताओं के आदेश से एक कौंडिन्या (Kaundinya) नामक ब्राह्मण कम्बोडिया के तट पर उतरा और उसने उस देश की रानी को जादुई बाण चला कर अपने वश में कर लिया। दोनों के विवाह से जो संतानें उत्पन्न हुई व शासकों के फुनान (Funan) वंश की पूर्वज थीं। ख्मेरों के भी यही पूर्वज थे। 5 शताब्दियों तक फुनानों का राज्य चलता रहा। उन्होंने सिंचाई और यातायात के लिए नहरों का निर्माण करके मेकांग (Mekong) नदी की घाटी को बहुत उपजाऊ बना दिया। 550 इस्वी में फुनान राजधानी को कम्बूजा (Kambujas) लोगों ने हमला करके जीत लिया। कम्बूजा राजा भी हिंदू देवी देवताओं, ब्रह्मा, विष्णु व महेश की पूजा करता था। 18वीं शताब्दी में जावा के राजा ने हमला करके कम्बूजा को पराजित करके उसका सिर काट लिया। जावा के सैनिक लूट-मार करके वापिस चले गए। 802 इस्वी में पहला महान् कम्बोडियायी राजा जयवर्मन-द्वितीय गद्दी पर बैठा, जिसके वंश ने 6 सौ वर्ष तक राज्य किया। जयवर्मन कुशल प्रशासक व सेनापति था। उसने अपने 48 वर्षीय शासन में अपनी जनता को एकताबद्ध किया तथा उसे बाहरी हमलावरों से बचाने की व्यवस्था की। जावा के प्रभुत्व से आजादी घोषित करने के बाद जयवर्मन ने अंकोर के मैदानों के ऊपर कुलेन (Kulen) पहाड़ी पर



अब तो केवल प्राचीन वैभव के खण्डहर शेष हैं।

सुरक्षा की दृष्टि में अपनी राजधानी बनाई। जयवर्मन की छवि अपनी जनता के बीच शिव के अवतार के रूप में थी। इसी छवि ने बाद में अंकोरवाट के भव्य मंदिरों के निर्माण की वैचारिक पृष्ठभूमि प्रस्तुत की।

बाद में कुलेन पहाड़ी पर अपनी राजधानी को अनुपयुक्त समझ कर जयवर्मन ने अपनी राजधानी अंकोर के मैदानों में ही स्थापित कर डाली, जहां नदियों और झीलों की बहुतायत थी। इस क्षेत्र में ख्मेरों के प्रिय भोजन मछली और चावल का उत्पादन आसानी से किया जा सकता था। जयवर्मन ने ही पुजारियों का वंशानुक्रम के अनुसार एक संगठन बनाया, जो राजा को प्रशासन में तो मदद करते ही थे, साथ ही साथ राष्ट्रीय जीवन के धार्मिक सहित प्रत्येक पक्ष की देख-भाल भी करते थे। जयवर्मन ने लिंगम (शिव का प्रतीक) मंदिर बनवाने प्रारम्भ किए।

जयवर्मन के भतीजे इंद्रवर्मन-प्रथम ने 877 ईस्वी में अंकोर के 15 मील दक्षिण पूर्व में हरिहरालय नामक शहर का निर्माण कराया, जिसे अंकोर थोम (Angkor thom) के महान शहर के नाम से जाना गया। इंद्रवर्मन ने अपने 11 वर्षीय शासनकाल में राष्ट्रीय संसाधनों का सर्वेक्षण कराया, झीलों व बांधों का निर्माण कराया। इन कार्यों के लिए इंद्रवर्मन ने दासों से काम लिया। इंद्रवर्मन के प्रयासों से ख्मेर किसान मई से अक्तूबर तक की अवधि तथा शरद के शुष्क मौसम में भी चावल की फसल उगाने में सफल हुए। उन्होंने साल में तीन फसलें काटनी प्रारम्भ कर दी।

जयवर्मन तथा उसके बाद के 30 राजाओं ने धीरे-धीरे करके भव्य पिरामिड जैसे शिखर वाले मंदिर बनवाए। 12वीं शताब्दी और 13वीं शताब्दी में

यशोवर्मन-प्रथम के प्रयासो के पश्चात् सूयवर्मन-द्वितीय (1113-50) तथा जयवमन-सप्तम (1181-1219) युग म अकोर की राजधानी अपन स्वण युग म पहुची। सूर्यवमन ने चीन सागर से हिंद महासागर तक अपना साम्राज्य फलाया। उसी के जमाने म ख्मेर कलाकारो न मंदिरो के शानदार गुम्बद बनाए। ये मंदिर एक तरह के मकबरे थे, जिनमे राजा तथा अन्य सामतो की अस्थिया तथा राख रखी जाती थी। मंदिरो और समाधिया क इन मिले-जुल स्मारका का प्रवेश-द्वार परम्परागत रूप से पूर्व की ओर होने की बजाय पश्चिम की ओर है। वैज्ञानिको का मत है कि सभवत यशोवमन ने यह परम्परा इसलिए तोडी होगी क्योंकि वह सूय की वर्ष भर होने वाली गति, कलैण्डर, ज्योतिष तथा धार्मिक मिथकशास्त्र का समन्वय बनाना चाहता होगा।

यशोवर्मन-द्वितीय की मृत्यु के बाद निकटवर्ती चाम्स (Chams) कबीलो के आक्रमण तथा नागरिक विद्रोह के कारण अकोर का पतन प्रारम्भ हो गया। ख्मेर सेनाओं ने चाम्स कबीलो को हरा अवश्य दिया लेकिन जनता का राजा, धर्म व शासन पर से विश्वास उठ गया। स्वेच्छिक वनवास काट रहे मत राजा के भाई जयवर्मन-सप्तम ने वापिस आकर सिंहासन सम्हाला और विद्रोह को कुचलकर चाम्स कबीलो को सबक सिखाया। इस नए राजा की अधीनता मे ख्मेर कला-कौशल ने नया जीवन प्राप्त किया। जयवर्मन-सप्तम ने अकोर शहर का पुनर्निर्माण कराया तथा शहर की दीवारो की लम्बाई 10 मील तक बढ़ा दी। अपने माता-पिता की स्मृति मे जयवर्मन ने तो प्रोहम (To Prohm) तथा प्रियाह खान (Preah Khan) के भव्य मंदिर बनवाए। शहर के पहले से बने मंदिरो का भी जयवर्मन ने विस्तार कराया। बाद मे बौद्ध प्रभाव के अतर्गत बने मंदिरो, 102 अस्पतालो व 121 हास्टलो के निर्माण का श्रेय भी इसी महान् राजा को जाता है। इनम सबसे विशिष्ट स्मारक है बेयन (Bayon) का मंदिर। इस मंदिर की वास्तुकला इतनी विचित्र है कि वह विद्वानो को भी भ्रमित कर देती है। जयवर्मन-सप्तम का विशालकाय मुस्कराता हुआ चेहरा इस मंदिर के प्रत्येक स्तम्भ के चारो कोनो पर बना हुआ है। यह मंदिर जयवर्मन ने स्वय अपने लिए बनवाया था।

सन् 1226 मे चीनी यात्री और वाणिज्य दूत चाऊ ता कुआन (Chou Ta Kuan) ने इस शहर की यात्रा की। चाऊ ने अपनी पुस्तक 'नोट्स आन द कस्टम्स ऑफ कम्बोडिया' मे 700 वर्ष पहले के ख्मेर जीवन के विविध पहलुओ को प्रस्तुत किया है। चाऊ ने देखा कि शहर म घुसने से केवल कुत्ता व अपराधियो को रोका जाता है। नाकर नीचे की मंजिल पर काम करते हैं तथा उनके मालिक ऊपर बैठ कर [illegible] हैं। चाऊ ने बयन मंदिर को भी देखा। उसने इस [illegible] के [illegible] टावर तथा उस पर हुए 20 छोटे टावरा का [illegible] है। चाऊ ने पवित्र [illegible] हाथ मे लकर [illegible] क चौखट वाली खिडकी म खडे होकर जनता को दशन देने वाले ख्मेर राजा का भी वणन किया ह।

चाउ न ख्मर समाज की दास प्रथा, लोगा क आर्थिक स्तर, मकाना की बनावट स झलकन वाली उनकी सामाजिक हैसियत इत्यादि के बार म विस्तार स लिखा है जिसस उस समय क वभव पर अच्छा-खासा प्रकाश पडता है।

सन 1431 म सियामी (Siamese) आक्रमणकारिया ने अकार की फौजो को पराजित कर दिया। 7 महीन चल इस युद्ध न अकार की जनता का निराश कर दिया। जब सियामी अगल वर्ष पुन लूट-पाट करन क लिए लौट तो उन्हाने पूरा शहर खाली पाया। 10 लाख स भी अधिक अकारवासी अपन पौराणिक शहर को छोड कर जा चुक थ।

ख्मर जनता कहा चली गइ? वह अपनी महान् परम्परा का पालन करन क लिए सियामिया स पुन क्यो नही लडी? उनका विश्वास कैस खण्डित हो गया? इन प्रश्नो का उत्तर अभी भी रहस्य के अधेरो मे छिपा हुआ है।

• •

# पी एस आई मानसिक शक्ति के चमत्कार

*पी एस आई का अर्थ होता है मानसिक शक्तियो द्वारा भौतिक शक्तियो का नियत्रण। टेलीपैथी, अती द्रीय दृष्टि, पूर्वज्ञान तथा साइकोकाइनेसिस का यह मिश्रण आजकल आधुनिक विज्ञान को चुनौती देने मे लगा हुआ है।*

*पहले पी एस आई का अस्तित्व केवल कुछ व्यक्तियो के निजी अनुभवो तक ही सीमित था। बाद मे परामनोवैज्ञानिको ने उसे प्रयोगशाला मे परम्परागत वैज्ञानिक परीक्षणो से भी सिद्ध करने की कोशिश की यद्यपि उन्हे कुछ सीमा तक ही सफलता मिली लेकिन आज भी उनका यह दावा बरकरार है कि वे पी एस आई की प्रामाणिकता को सही सिद्ध करके दिखा देगे।*

यनानी वणमाला क 23व अक्षर से प्राप्त किए गए पी एस आइ (psı) का अथ होता ह—अज्ञात मात्रा। वज्ञानिक समीकरणा म इस अक्षर का प्रयाग इसी रूप मे हाता ह लकिन मनोविज्ञान क प्रोफसर जे बी राइन (J B Rhine) ने इस शब्द का टलीपथी (Telepathy) अतीन्द्रीय दृष्टि (clairvoyance) पवज्ञान (precognition) तथा साइकाकाइनेसिस (psychokinesis) अथात पी के (PK) की मिली जुली अभिव्यक्ति क रूप म प्रयाग किया।

वज्ञानिक पी एस आई क इन चार तत्वा को मान्यता देन क लिए तयार नही ह। टलीपेथी का अथ हाता ह दूसर के मस्तिष्क के विचार पढना अथवा दा व्यक्तिया क बीच सीधा मानसिक सपक अतीन्द्रीय दृष्टि का अथ होता ह किसी घटना या वस्त के बारे म किसी प्रत्यक्ष माध्यम क बिना जान लना पवज्ञान का अथ हाता ह मौजूदा ज्ञान की बिना मदद लिए हुए भविष्य की घटनाआ का जान लना तथा पी क का अथ होता है बाह्य पदाथ मे मस्तिष्क की शक्ति द्वारा परिवतन कर पान की क्षमता रखना।

राइने की काशिश थी कि इन गैर सामान्य परिघटनाआ की ज्ञात आर सामान्य वैज्ञानिक प्रयोगो द्वारा कैस व्याख्या की जाए? राइन का विश्वास था कि जिस तरह 18वी शताब्दी की न्यूटन की भौतिकी निरतर शाध करने पर 20वी शताब्दी की आइस्टीन वाली भौतिकी मे विकसित हो गई, उसी तरह पी एस आई क सबध म शोध करत रहने से एक न एक दिन विज्ञान का भी इस दिशा मे विकास सभव हे। राइने के सामने प्रमुख समस्या यह थी कि पी एस आई का अस्तित्व कवल व्यक्तियो के अनुभवो तक ही सीमित था। कुछ व्यक्तिया को विश्व के किसी कोने







अपटोन सिनक्लेयर व उनकी पत्नी पर किए गए टलीपैथी के प्रयोग

प्राप्त करक परिणाम कागज पर उतार दता था। अतीन्द्रीय दृष्टि क प्रयागा म व्यक्ति से ताशों का सीधे-सीधे पता लगाने तथा पूर्वज्ञान के प्रयोगा म गड्डी का फटने से पहल ही यह पता लगान क लिए कहा कि फटन के बाद ताश का पत्ता किस जगह होगा। राइन न पाया कि जिन व्यक्तिया पर उन्हान प्रयाग किया था उनम स प्रत्यक न 25 ताशा की गड्डी म स 5 सही अनमान लगाने म सफलता प्राप्त की ह। बाद म राइन न एस 8 व्यक्ति खाज निकाल जिन्हान इस सीमा से अधिक अथात 85 724 परीक्षणा म 24 364 सफलताए प्राप्त की। य लाग 5 क औसत स निकाल गए। सयाग से ये 7 219 बार अधिक सफल हुए थ। इन आठ लागा म स भी सबस अधिक सफल व्यक्ति था ह्यूबट पियस (Hubert Pearce) जा ड्यूक स्कल ऑफ रिलीजन मे धम का विद्यार्थी था। सन् 1933 व 1934 म अलग-अलग आर दूर-दूर स्थित भवना म बठकर पियर्स तथा मनोवैज्ञानिक जे गाइथर प्रेट (J Gaither Pratt) ने अतीन्द्रीय दृष्टि के कई प्रयाग किए आर 1 850 परीक्षणा म इतनी अधिक सफलता प्राप्त की कि पी एस आइ के आलाचका का भी यह मानना पडा कि सयाग क अलावा आर भी कोइ शक्ति इन परीक्षणा म काम कर रही थी।

सन् 1934 मे राइन ने 'एक्स्ट्रा सेन्सरी परसेप्शन' (Extra sensory perception) (ESP) नामक पुस्तक लिख कर अपनी खाजा को प्रकाशित किया, जिसकी विश्व भर क वैज्ञानिका न आलाचना की। वैज्ञानिका का मत था कि

इ एस पी क अस्तित्व पर विश्वास करन क बाद नही बरन् उस पर अविश्वास करक ही सुस्थापित प्रक्रियाओ द्वारा इसकी व्याख्या करन की कोशिश करनी चाहिए। राइन क तरीका म वैज्ञानिका न कइ अनियमितताए खाज निकाली। जब सन 1936 म राइन द्वारा प्रयुक्त किए जान वाल जनर ताशा की गड्डी बाजार म बिकन क लिए आई ता पता चला कि खास तरह क प्रकाश म जेनर ताशा क चिह्न उनकी पीठ तथा उनकी बगला स भी दख जा सकत है। ब्रिटिश मनोवज्ञानिक सी इ एम हामल (C E M Hansel) न एक पुस्तक लिख कर पी एस आइ क प्रयागा का हाथ की सफाइ की सज्ञा दी।

विज्ञान इन्ही आरापा स बचन क लिए एक ही प्रयाग का दाहरान पर समान परिणाम लान की आवश्यकता पर बल दता ह। जब राइन न स्वय अपन प्रयाग दाहराए ता उन्ह मिश्रित परिणाम प्राप्त हुए न कि पहल जैस परिणाम। इस तरह पी एस आइ आर विज्ञान म युद्ध छिड गया। सन् 1935 म ड्यूक (Duke) न परामनोविज्ञान की एक प्रयागशाला स्थापित की जिसका डायरेक्टर राइने का बनाया गया। इस प्रयागशाला म राइन न परामनोविज्ञान को मनोविज्ञान तथा अन्य परम्परागत विज्ञाना स काट कर अलग कर दिया।

विज्ञान न परामनोविज्ञान का जिस मुख्य आधार पर स्वीकार करन स इकार कर दिया ह वह ह समय आर अतरिक्ष की ज्ञात धारणाओ क बदलन वाली धारणाओ का प्रस्तुत करन म उसकी असफलता। विज्ञान कवल तथ्या क आधार पर ही नही बरन उनकी' व्याख्या क आधार पर भी निमित हाता है। आधुनिक परामनोवज्ञानिका का दावा ह कि व पी एस आइ का अस्तित्व सदह स पर सिद्ध कर क दिखा दग। विद्वाना की चुनौती यह ह कि जब तक पी एस आई क शाधकत्ता किसी भी समय माग किए जान पर पी एस आइ का प्रदशन नही कर दत या पी एस आइ की क्रियाओ का एक तकसगत सिद्धात नही पश कर दत तब तक इस विज्ञान की सज्ञा नही दी जा सकती।

पी एस आइ क शाधकत्ताओ न तमाम क्षत्रा म अपने हाथ आजमाए है। उनका दावा ह कि यह शक्ति मनुष्या म ही नही पशुओ म भी हाती ह। पशु खतर का आर मोसमा क परिवतना का समक्ष लत हे तथा अपनी विशिष्ट टलीपैथी शक्ति से काफी दूर हात हुए भी अपन मालिक का खाज निकालने की क्षमता रखत है। इसक अलावा परामनोवज्ञानिका न मानव मस्तिष्क की अपनी व्याख्या की ह। उन्हान पार्टीकल फिजिक्स (Particle physics) तथा बायोफीडबैक (Biofeedback) तथा मस्तिष्क शाध (Brain research) का सहारा लेकर मस्तिष्क का दाए और बाए भाग म बाट कर दखना प्रारम्भ कर दिया है। उनका कहना है कि यदि सभ्यता का कायम रखना ह आर आज स 10 या 20 वर्ष बाद भी विज्ञान का विकासशील रहना है ता उसे अपना मूलभूत शोध कार्यक्रम मनोवज्ञानिक उर्जा तथा मस्तिष्क व पूर विश्व क सबध म उसकी भूमिका की खाज पर लगाना चाहिए।

म्र्थात यह ह कि अधिक मे अधिक हम यह कह सकते ह कि वतमान युग मनाविज्ञान का यग ह। हम यह दावे के साथ नही कह मकते कि वर्तमान युग परामनाविज्ञान का युग भी ह। इसकें लिए जिन वज्ञानिक प्रमाणा की आवश्यकता हाती ह व अभी तक माजूद नही ह। इर्मालए म्वाभाविक ह कि पी एस आइ को एक रहस्यमय विद्या का दजा द दिया जाए, जो विश्व की गति मानव विकाम की प्रक्रिया तथा सामाजिक विकाम पर कोइ प्रत्यक्ष प्रभाव नही डालती।

परामनावज्ञानिका का तक ह कि अन्य क्षेत्रा म हान वाली अजीव-अजीव घटनाओ का विज्ञान शाध क याग्य मान लता ह ता परामनोविज्ञान की घटनाआ का भी विज्ञान द्वारा एक शोधनीय विपय क्या नही माना जा सकता। विज्ञान उन घटनाओ का यथाथ मानन स इकार करता ह जो प्रयोगा द्वारा आम सिद्धात के रूप म प्रतिपादित नही हा पाती।

वहरहाल पी एस आइ अपने चाग तत्वा का लिए हुए एक रहम्यमय चुनाती की तरह परामनावज्ञानिका क मामन माजूद ह। यह अभी भी कुछ व्यक्तियो क अनभवा तक ही मीमित ह। यही इमका रहम्य ह। जव तक कि परामनोवज्ञानिक एक मावजनिक मिद्धात की शक्ल म इन अनुभवा का विस्तार नही करत तव तक यह रहम्य वना ही रहेगा।

• •

